॥ श्री ॥

हिन्दुस्थानी

# ख्याल-गायकी

भाग पहला

लेखक

गायनाचार्य, पं० यशवंत सदाशिव पंडित, अर्थात् मिराशीबुवा.






पुस्तक मिलने का पता—
संगीत सदन प्रकाशन
साउथ मलाका इलाहाबाद

सन १९५३ ] [ मूल्य ४ रु.

# स्वरलिपी के चिन्हों का संक्षिप्त परिचय

सां–मंद्र सप्तक, पं–तार-सप्तक.

– लघु; १ मात्रा:–सा; ० द्रुत, आधी मात्रा:– ग;

◡ अणुद्रुत ¼ मात्रा:–प;

⅓ मात्रा का तीसरा भाग:–म

⅙ एक मात्रा का छटा भाग:–ध

ऽ उच्चारण:–ऽ; ' विश्राति:– '

किसी स्वर के सिरपर बाईं ओर स्वर दिया गया हो तो उस स्वर को "अलंकारिक स्वर" (Grace Note) समझना चाहिये। जैसे:–मरे, निध, गम.

⌒ मींड की निशानी, जैसे:–प सा

स्वर का विकृत रूप दिखानें के लिये उसे हल् कर के लिखा गया है। जैसे:–नि् (नि कोमल); म (म तीव्र)

सम, ताली और खाली

"१"–यह अंक ताल की मात्रा या सम के लिये है। समके अतिरिक्त जिस मात्रापर ताली आती है उसके नीचे उसी की संख्या का अंक दिया गया है। खालीके लिये '+' इस चिन्ह का प्रयोग किया गया है।

---

मुद्रक—सदाशिव रामचंद्र सरदेसाई, बी.ए., एल्एल्.बी.,
नवीन समर्थ विद्यालय का 'समर्थ भारत' छापखाना, ४१ बुधवार, पूना २.
प्रकाशक—माधव यशवंत मिराशी,
मिराशी बंगला, शिवाजीनगर, पूना ५



## अर्पण-पत्रिका

---

गुरुवर्य गायनाचार्य स्व. बालकृष्णबुवा इचल-
करंजीकरजी के शिष्यवात्सल्य से प्राप्त हुई, तथा
आपही के सुपुत्र गायनाचार्य स्व. अण्णाबुवा के
साथ आकंठ सेवन करने को मिली हुई यह
हमारी गायकी, उन महाभागों और कलावन्तों
कि जिन्हों ने अपनी आयु संगीत सेवाके
लिये खर्च की और रसिकों को
संतृप्त किया, की स्मृति को
सादर समर्पण

यशवंत सदाशिव पंडित
( मिराशीबुवा )

# अनुक्रमणिका



---

## राग–भैरव



## राग–तोडी



## राग–बिलावल



## राग–भीमपलासी



## राग–पूर्वी



---

## प्रस्तुत पुस्तक में प्रयुक्त तालों के ठेके

तिलवाडा, मात्रा १६ (१,५,१३ पर ताली और खाली ९ मात्रापर)

धा ति र कि ट धीं ऽ धिं ना ना तीं तीं ता ति र कि ट
१ ५ +

धीं ऽ धिं ना ना धीं धीं|
१३

झुमरा, मात्रा १४ ( १,४,११ पर ताली और खाली ८ मात्रापर )

धीं ऽ धा ति र कि ट धीं धीं धा गि ति र कि ट तिं ऽ ता
१ ४ +

ति र कि ट धीं धीं धा गि ति र कि ट|
११

तीनताल, मात्रा ८ ( १,३,७ पर ताली और खाली ५ मात्रापर )

धा धीं धीं धा धा धिं धिं धा धा तिं तिं ता ता धिं धिं धा|
१ ३ + ७

---

### शुद्धी-पत्रक

| पृष्ठ | राग | अशुद्ध | शुद्ध |
| --- | --- | --- | --- |
| २ | भैरव | ऽ ग म म नि ध् ऽ सां | ऽ ग म म नि ध् सां |
| | अंतरा | औ र सो ई . | औ र सो ई . |
| | | + | + |

---

॥ श्री ॥

# प्रस्तावना

ले. प्रा. **ग. ह. रानडे**, फर्ग्युसन कॉलेज, पूना ४

संगीतकला 'श्रवणी विद्या' करके चली आयी है। इसी कारण वह गुरुमुख सेही सीखनी पडती है। इस लिये गायनाचार्य स्वर्गीय बालकृष्ण-बुवा इचलकरंजीकरजी जैसे पंडितको भी धार, ग्वालियर जैसे सुदूर स्थान पर जाके दीर्घोद्योग से गुरुजी को प्रसन्न कर के तथा तप डेढ तप तक उनकी सेवा कर के हासिल हो सकी। महाराष्ट्रके सौभाग्य से उन्होंने ग्वालियर की गायकी आत्मसात् की। इतना ही नहीं अपने कई शिष्योंको खास पद्धति से पढायी और वही पद्धति महाराष्ट्रमें रूढ की। इसी पद्धति से उन्होंने कई नामवन्त शिष्य तय्यार किये। उनमें से यद्यपि पं. विष्णु दिगंबर, पं. गुंडाबुवा इंगळे, स्वयं बुवाजी के सुपुत्र पं. अण्णाबुवा, भाटे-बुवा, कालेबुवा, बापटबुवा, कृष्णय्या जैसे शिष्य स्वर्गस्थ हैं, फिर भी हमारे सौभाग्य से आज भी गायनाचार्य पं. अनंत मनोहर, पं. मिराशी-बुवा, वामनबुवा चाफेकर, बेंद्रेबुवा, जैसे अधिकारी शिष्य हममें उपस्थित हैं और उन्होंने इसी पद्धति से कई लोगों को गायनविद्या प्रदान की है।

आजकल मुद्रणकला, शिक्षा की नयी नयी पद्धतियाँ, साधन सामग्री आदि से अन्य विद्याओं के समान ग्रंथों के द्वारा संगीत विद्याका प्रसार हम कर सकते हैं। लेकिन प्रत्यक्ष कला का ढंग ग्रंथों से नहीं प्राप्त हो सकता। इसी कारण वह गुरुमुख से संपादन करनी पडती है। आज हमारा जीवन पहले जैसे सीधासाधा और स्थिर नहीं है। तीव्र जीवन कलह तथा धामधूम उसका नित्य धर्म बन गया है। इस लिये मानव जीवन आजकल एकही विद्या संपादन करके नहीं चल सकता। इस से एकही विद्या के लिये तप नहीं, एक दो वर्ष भी गुरुके सहवास में रहना असंभव हो गया है। गुरुजीको भी अपना जीवन दूभर हो जाने से शिष्यको अपने पास रखने के लिये न उनके पास समय है, न मकान।

तिसपर भी हमारे संगीत के प्रारंभिक पाठ तथा शिक्षा पद्धति दाक्षिणात्य संगीत जैसी एकही नमूने की न होने के कारण किसी एक उस्तादजी के पास ली हुई शिक्षा दूसरे की दृष्टिसे काम में नहीं आती। परिणाम स्वरूप हमारा समय, धन तथा परिश्रम व्यर्थ हो जाते हैं। आजकलके संगीत विद्यालयों में कुछ अंशतक क्रमवार संगीत शिक्षा दी जाती है। लेकिन हरएक वर्ष के लिये अलग २ उस्तादजी रहते हैं और साथ २ राग भी बदलते हैं। इसका नतीजा यह हो गया है कि किसी एक पद्धति या परंपरा से विद्यार्थियों का कंठ तय्यार नहीं होता। इस से एक ओर उसका संगीतका बुद्धिग्राह्य ज्ञान बढते हुए भी दूसरी ओर कला का दर्जा और ढंग बहुत ही नीचा हो गया है और उसमें सुसंगति नहीं दिखाई देती।

ऐसी अवस्था में संगीत शिक्षा की प्रारंभिक पद्धति एकही ढंगकी बनाना तथा उसी को मान्य और प्रचलित करना आवश्यक है। इस से एक ही काम दुबार करने से जो काल और श्रम नाहक खर्च हो जायेंगे उनकी बचत हो जायेगी। वैसे ही किसी भी खानदान की गायकी क्यों न हो संगीत की अगली शिक्षा में उसी खानदान के विस्तार के नमूने क्रमवार तथा सुरेखित रहना और उसी प्रकार वे पढने तथा पढाने में सुलभता प्राप्त होने की दृष्टिसे प्रत्यक्ष लिपिमें सामने रखना आवश्यक है। उत्तर भारत के संगीत में ग्वालियर और जयपूर की दो खास गायन पद्धतियाँ प्रसिद्ध हैं। उनमें से ग्वालियर पद्धति के कुछ ग्रंथ प्रकाशित हुए हैं। लेकिन जयपूर या अन्य पद्धतियों के ग्रंथ हैं ही नहीं। पं. भातखंडेजीने अलग २ खानदानकी चीजें देने पर भी उनकी गायकी एकही प्रकारकी होना असंभव है। चीजों पर खानदान का नामोनिशां भी नहीं। स्वयं पं. भातखंडेजी की भी किसी खास परंपरा की गायकी नहीं है। इस से चीज एक खानदानकी और उसके लिये विसंगत गायकी दीख पडती है। इसी लिये हरएक खानदानको चाहिये कि वह पहले अपने २ अस्ताई अन्तरे अपनी गायन पद्धतिके अनुसार विस्तारक्रम से प्रसिद्ध करे। इस दृष्टिसे ग्वालियर गायकी के बारे में स्वर्गीय गायनाचार्य बाळकृष्णबुवा की शिष्य परंपराने बहुतांश कार्य किया है। और उसका उपक्रम तथा प्रचार पं. विष्णु दिगंबरजी ने पचास वर्ष पहलेसे ही शुरू किया। लेकिन उनका

यह कार्य अधूरा ही रह गया। उसकी पूर्तिका श्रेय गायनाचार्य पं. मिराशी-बुवा को ही है। तीन भागों में प्रसिद्ध की हुओ ५०० चीजें और वे जिस ढंगसे गायी जाती हैं उसी ढंगसे उनके आलाप तानोंका आविष्कार इन से यह बात स्पष्ट होती हैं। ये चीजें पं. मिराशीबुवाने बडे परिश्रम से विस्तार और कठिन बोलतानोंके नोटेशन के साथ दी हैं। उस नोटेशन के अनुसार गायी हुई चीजें सुनकर, पं. बालकृष्णबुवाके गानेके अभ्यस्त लोगोंको ऐसा प्रतीत हुआ कि वे हुबेहू उन्हींका गाना और उसका विस्तार सुन रहे हैं। उनमें से हरएक ने कहा, "ऐसी दुर्लभ गायकी इसी प्रकार चिरंतन हो सकती है"। पं. मिराशीबुवा का प्रकाशन इतना महत्व रखता है।

पं. मिराशीबुवा के ज्येष्ठ गुरुबंधु तथा संगीतकी नुक्ताचीनी करनेवाले औंध के गायनाचार्य पं. अनंत मनोहर जोशीजी का अभिप्राय ही इस पुस्तक की तारीफ है। संगीत जैसा श्रवणी तथा कठिन विषय, मियाँ हद्दू हस्सुखाँ के खानदान गायकी के वैशिष्ठ्य के साथ, पढने पढाने में सुलभता प्राप्त करा के प्रात्यक्षिक द्वारा बताना आसान नहीं है। इस में पं. मिराशी-बुवा ने सुयश प्राप्त कर लिया इस लिये हम उनको जितनी हार्दिक बधा-इयाँ प्रदान करें उतनी कम ही हैं। जिस को हम आज पहले दर्जेकी खोज कह सकते हैं, उस प्रकार का कठिन कार्य आसान करके पं. मिराशीबुवाने संगीत कला तथा उसके शिक्षाशास्त्र की संस्मरणीय सेवा की है, इसमें शक नहीं। भगवान से हमारी यही प्रार्थना है कि वह उन्हें दीर्घायु दे, तथा गायकी के अगले भागभी प्रसिद्ध करने की उन्हें शक्ति दे और गुणज्ञ रसिकों को उसका गुण ग्रहण करने की बुद्धि दे।

पूना,<br>नोव्हेंबर १९५२

ग. ह. रानडे

---

# आत्मनिवेदन

॥ श्री जगदंबा प्रसन्न ॥

हमारे कुळ देवताकी कृपासे संकल्प के अनुसार कार्यसिद्धि हुई इस लिये पहले पहल मैं आपको वन्दन करता हूँ। उसके बाद गायन सीखने को मुझे हार्दिक और सक्रिय प्रोत्साहन देनेवाले मेरे अन्नदाता इचलकरंजी रियासत के अधिपति, स्व. श्रीमंत नारायणराव बाबासाहेब घोरपडे, और उदार वृत्ति से अपनी विद्या प्रदान करनेवाले मेरे परमपूज्य गुरुजी स्व. गायनाचार्य बाळकृष्णबुवा इचलकरंजीकर, इनको प्रणाम कर के अपना निवेदन नीचे देता हूँ।

हमारी संगीतविद्या प्रायः गुरुमुख से तथा उनके सहवास में रहकर ही संपादन करनी पडती है। लेकिन दिन-ब दिन यह असंभव हो जानेवाला है, और संभव भी हुआ तो उसमें सुगमता निर्माण करना और कम से कम समय में निश्चिति से मार्ग सुसाध्य होने के लिये उसमें सब प्रकार से सुधार करना यह जरूरी कार्य है। संगीत सुनते ही उसका नोटेशन करना और नोटेशन के अनुसार वह फिर गाना तथा बजाना यह कला युरोपीय संगीत में परिणतावस्थाको पहुँच गयी है। इस से उनकी पद्धति में संगीत सीखना और सिखाना आसान हुआ है। वही पद्धति हमारे संगीत में लाने की कल्पना रूढ हुई और गवय्योंने अपनी २ कल्पना से चिन्ह नियुक्त कर के चीजों की पुस्तकें प्रकाशित की। " न के बदले थोडा लाभ भी अच्छा " यह भूमिका पहले पहल संमत हुई। लेकिन हर एक की नोटेशन पद्धति अलग २ होने से एक नयी आपत्ति निर्माण हुई। चीजें लिखनेपर भी अगर वे गाने के लिये उस्तादजी न हो तो वे निर्जीव ही रहती हैं, और चीज किसीने गायी भी तो विस्तार किस तरह करें यह सवाल उठा। इसके लिये भी कुछ प्रयत्न हुए। लेकिन गायकी के अनुसार क्रमशः और संपूर्ण विस्तार लिखना जटिल और कसौटी पूर्ण बात होने से उसके लिये खास चेष्टा किसीने नहीं की, और जो भी हुई वह अधूरी ही ठहरी।

इस दृष्टिसे हमारा सौभाग्य, कि हमें स्व. बाळकृष्णबुवा इचलकरंजीकरजी जैसे उस्तादजी मिले। आपकी चीजें और विस्तार क्रम घनपाठी वैदिक की तरह शुद्ध, स्वच्छ, सुरेखित और हस्सुखाँ की परंपरा के अनुसार बंदिस्त रहता था और उसके अनुसार आपने हमें शिक्षा दी। वह विद्या, आधुनिक कालकी आवश्यकता की दृष्टि से नोटेशन द्वारा संगीत में अच्छी तरह से उतार देना यह नयी समस्या हमारे सामने खडी हुई। और हम तो उसमें अनभिज्ञ। ऐसी अवस्था में हमारे मित्र प्राध्यापक ग. ह. रानडे (फर्ग्युसन कालेज, पूना) जी ने समय समय पर हमें प्रोत्साहन दिया, "यह कार्य आपके लिये असंभव नहीं है, जरूर प्रयत्न कीजिये"। और उसके अनुसार मैंने पढी हुअी चीजोंका स्वर और ताल लेखन किया और मेरा प्रयत्न भी अच्छा ठहरा। हमारी परंपरा को अत्यंत लाभदायी होने की दृष्टिसे भारतीय संगीत प्रसारक मंडल (पूना) ने मेरा वह लेखन तीन भागों में प्रकाशित किया। इतना होने पर भी प्रा. रानडे महाशयने हमारा पीछा नहीं छोडा। आपका कहना यह था कि हर एक चीजका, जिस प्रकार वह गायी जाती है, शुरूसे अन्ततक विस्तारके साथ नोटेशन किया जाय। नोटेशन लिखने पर मालूम हुआ कि उसीके अनुसार हुबेहू गाना संभव है। प्रा. अनंत मनोहर जोशीबुवा (औंध) जीका अभिप्राय इसी बातकी पुष्टि करता है। मैंने अनेक रागों के संपूर्ण विस्तार लिखे और आज इस प्रकार चालीस रागोंकी चीजें लिखकर तय्यार हुई हैं। वे अलग २ भागों में प्रकाशित करनेकी मैं उम्मीद रखता हूँ। उनमें से पाँच रागों का (भैरव, तोडी, बिलावल, भीमपलास, पूर्वी) यह पहला भाग है। मैं मानता हूँ कि रसिकों को वह लाभकारी और प्रिय होगा।

गायकी अनंत है। वह सब लिख देना असंभव है। क्यों कि आज गाया हुआ राग फिर कभी गाया जाय तो उसमें कुछ न कुछ नवीनता आती ही रहेगी। इस दृष्टि से जितनी हो सके उतनी, लेकिन क्रमवार, गायकी तालके साथ, हमारे खानदान परंपराको लेके मैं लिख रहा हूँ। हर एक कंठ का धर्म अलग २ प्रकारका रहता है। किसी का वजनदार तो किसीका हलका। अभ्यासुओं को चाहिये कि वे अपने २ कंठ के वजनानुसार गायकी तय्यार करें।

चीजों के तीनही भाग गांधर्व महाविद्यालय के नोटेशन के अनुसार लिखे हैं। इसी कारण यह गायकी भी उसी नोटेशनको लेके दी है। जिन की स्वर पहचान अच्छी हो और ताल पक्का हो उनको गायकी में कठिनाई नहीं मालूम होगी। गायकी में प्राथमिक से, तय्यार होनेवाले विद्यार्थियों तककी सुविधा है। उस से यथायोग्य लाभ उठाना शिक्षक के ऊपर निर्भर है।

यह ध्यानमें रखना आवश्यक है कि हमारे खानदानकी गायकी 'मध्यलय' में गायी जाती है। प्राथमिक सर्व सामान्य शिक्षा पद्धति और तय्यारी के नमूने सब दे दिये हैं। विद्यार्थियों के आवाज धर्म तथा बुद्धि के अनुसार इसकी सहायता से वे अपनी प्रगति अवश्य कर सकें गे। हमारा अनुभव है कि गांधर्व महाविद्यालय के नोटेशन को समझनेवाले लोगों तथा हमारी परंपराके अनुसार शिक्षा ली हुई लोगों को यह पद्धति लाभकारी होती है। यह भी समझिये कि गायक हमारी परंपरा से भिन्न परंपरा के भी क्यों न हों, अगर वे इस नोटेशन को समझनेवाले हों तो इस पद्धति से लाभ ही उठा सकेंगे।

पुस्तककी प्रस्तावना प्रा. ग. ह. रानडे ( फर्ग्युसन कालेज पूना ) जी ने लिखी ह। इसके लिये, तथा मुझ से समय समय पर काम करवाने के लिये, म आपको जितने धन्यवाद दूँ उतने कम ही होंगे। हमारी लिखी हुई गायकी सुनकर उसपर अपने २ अभिप्राय, प्रेम और निष्कपट बुद्धि से प्रकट कर देने के लिये मैं अपने ज्येष्ट गुरुबंधु गायनाचार्य अनंत मनोहर जोशीबुवा ( औंध ), पंडित सदाशिव रामचंद्र बेंद्रे ( सोलापूर ), श्रीमंत सरदार आबासाहेब मुजुमदार, हार्मोनियम सम्राट श्री. गोविंदराव टेंबे, श्री. केशवराव भोळे, म्युझिक डायरेक्टर, पूना, और नामदार बाबासाहेब जयकर, उपकुलगुरु, पूना विद्यापीठ, आदि सज्जनों का अतीव ऋणी हूँ। पुस्तक प्रकाशन के लिये श्रीमंत सरदार आबासाहेब मुजुमदार जी ने(१०० रु.) दे के मेरी सक्रिय सहायता की है इसलिये मैं आपका आभारी हूँ। पुस्तक का नोटेशन गांधर्व महाविद्यालय की पद्धतिके अनुसार बना देने के लिये और प्रुफ संशोधनादि काम में हमारे गुरुपुत्र स्व. आण्णाबुवा के चिरंजीव रा. रामचंद्र नरहर चंदुरकर प्रिन्सिपाल गांधर्व महाविद्यालय, पूना और

उनकी सहायता करनेवाले श्री. मा. ल. मोडक इनको भी धन्यवाद देना मैं अपना कर्तव्य समझता हूँ। छापखाने के व्यवस्थापक आदि लोगों ने छपाईका यह काम अच्छा और सुबक बना दिया है इस लिये मैं उनका आभारी हूँ। पुस्तक के हिन्दी भाषांतर का काम श्री. खंडेराव अंताजी खिरे ने सेवाभाव से किया इस लिये मुझे संतोष है।

यह पुस्तक और उसके अगले संकलित भाग अन्य किसी प्रकाशक की अपेक्षा स्वयं ही प्रकाशित कर देने की मेरी मनीषा थी। वह पूरी कर देने के लिये 'नाट्यकला मंदिर, बम्बई' संस्था के मंत्री श्री. एम्. आर. आजगांवकर जी ने आपसे मेरा पूर्व परिचय न होते हुए भी, मात्र कला प्रेम की दृष्टि से अपने व्यापारी मित्र सेठ जयंतीलाल डोशी जी द्वारा मेरी प्रारंभिक आर्थिक विवंचना दूर करा दी इस लिये मैं उन दोनों को धन्यवाद देता हूँ। 'नाट्यकला मंदिर' मेरे अगले प्रकाशन के लिये सक्रिय सहानुभूति देनेवाला है। इस लिये मैं उस संस्था का ऋणी हूँ। बम्बईके श्री. राजाराम नारायण पराडकरजी के शिष्य, श्री. व्यासजी को मैं जितने धन्यवाद दूं वे थोडे ही हैं। आपने तो कलाप्रेमी श्री. आजगांवकर जी से मेरा परिचय करा दिया। सिवा इन तीनों की सहायता के निजी तौर से यह प्रकाशन असंभव था।

गुरुजी से कुछ अंशतक ऋणमुक्त होने का यह मौका मुझे मिल रहा है इस लिये मुझे आत्यंतिक समाधान हो रहा है। मेरे इस प्रयत्न के पीछे जो एक अदृश्य शक्ति है उसको वंदन कर के मैं अपना निवेदन पूरा कर देता हूँ।

स्व. गा. बालकृष्णबुवाजीकी,
पुण्यतिथि, माघ वदी ८ के
शुभ दिन पर
दि. ८-२-१९५३, पूना

य. स. पंडित
( मिराशीबुवा )

# अभिप्राय

## ने. ना. डॉ. मु. रा. जयकर, उपकुलगुरु, पूना विद्यापीठ

गायनाचार्य श्री. यशवंत सदाशिव मिराशीबुवा की कृपासे आपके शिष्य, श्री. पवार तथा कुमारी मालती जोशी, इनका गाना सुननेका मौका मुझे मिला और सुनकर मैं खुश हुआ। इस गायकी की विशेषता कि ग्वालियर खानदान की गुरु परंपरा को लेके तय्यार की हुओ चीजें नोटेशन के अनुसार खास पद्धति से गायी गयीं। तानों की घुमावट, बोलतानों की लयदार पकड और शांत स्वर विस्तार कागज पर उतार देना आजकल बडा भारी काम है। उससे भी कठिन है, नोटेशन के अनुसार हुबेहू चीजें और विस्तार गाना। मिराशीबुवा ने यह राग विस्तार विद्यार्थियों के तथा शिक्षकों के लिये भी उपयुक्त बनाया है।

बहुतेरे स्थानोंपर आजकल गाना सीखने की पद्धति इस प्रकार है। शिक्षक तान गाके बताते हैं और उसका अनुकरण शिष्य उसी प्रकार बार २ गाके करता है। किन स्वरों से तान गूँथी गई है और गूँथनेकी पद्धति किस प्रकार है यह समझ लेनेका या समझाने का प्रयत्न थोडेही स्थानपर किया जाता है। मुझे उम्मीद है कि ऐसे वातावरण में बुवाजीकी पद्धति और पुस्तक बहुत ही लाभदायक होगी।

ढलती उमरमें और परिस्थिति प्रोत्साहन न देती हुई भी बुवाजीने अपना प्रयत्न अखंड जारी रखा है यह संतोष जनक है। इस कार्य की पूर्तता के लिये आपको दीर्घायु प्राप्त हो ऐसी शुभेच्छा प्रकट करके मैं अपना अभिप्राय पूरा करता हूँ।

मातृस्मृति
लॉ कालेज, रोड
पूना १७-१२-५२

मु. रा. जयकर

## श्री. सरदार गं. ना. ऊर्फ आबासाहेब मुजुमदार, सी. आय्. ई.

गायनाचार्य पंडित मिराशीबुवाने अपने गुरुजी गायनाचार्य स्वर्गीय पंडित बाळकृष्णबोवा इचलकरंजीकरसे बडे परिश्रमके साथ भिन्न भिन्न रागों में गायी जाने वाली अनेक चीजें प्राप्त की थी। उनमें से कुछ चीजों का प्रकाशन पूनाके भारतीय संगीत प्रसारक मंडलने तीन भागों में किया है। वे सब अस्ताई अंतरे तक सीमित रहने के कारण स्वर-ताल लिपीबद्ध मात्र रहगई हैं। लेकिन अब उसका चौथा भाग छप रहा है जिसमें ऐसी चीजों का समावेश किया गया है जो आधे पौन घंटेतक गायी जा सकती हैं और आरंभ से लेकर आखिरतक स्वर ताल लिपीकी दृष्टी से सविस्तर हैं। इन में से भैरव, तोडी, बिलावल, भीमपलास और पूर्वी रागों की दस चीजें तो पुस्तक में दी गयी हैं। स्वर ताल लिपी के मुताबिक ही उनके शिष्य श्री. पवारजी और शिष्या मालती जोशी को गाते हुए मैंने खुद बहुत दफे सुना है। ख्याल के गाने में गवालियर की जो गुरुपरंपरा चल आयी है और उसमें जो शुद्ध और कलाकी बारीकियाँ नजर आती हैं वे सब उनकी स्वर ताल लिपी में साफ दिखाई देती हैं इन्हे इतने शुद्ध रूप में चालू रखने का श्रेय पंडित मिराशीबुवाको देना चाहिये अन्य लोगोंने भी कितनी ही चीजों को स्वर ताल देकर लिखा है। मगर वे बिलकुल सामान्य हैं। इस कार्य के लिये संगीतका अध्ययन करनेवाले लोग पंडितजीके हमेशा ऋणी रहेंगे। पंडित मिराशीबुवाने यह जो सेवा की है उसके लिये मैं उनका हार्दिक अभिनंदन करता हूँ। परमात्मा उन्हें संगीतकी और भी सेवा करने के लिये शतायुषी करे यही एक मेव प्रार्थना है।

गं. ना. मुजुमदार

## श्री. गोविंदराव टेंबे, मशहूर हार्मोनियम वादन पटु

गायनाचार्य पंडित मिराशीबुवा ने बडे परिश्रम से अपनी गुरु परंपरा गत गायकी विस्तार के साथ स्वर लिपिमें उतार दी है। और अपने शिष्य गण से एक बार वही सुननेका मौका भी आपने मुझे दे दिया था। गायन भीष्माचार्य स्वर्गीय बाळकृष्णबुवा इचलकरंजीकर जी के जो शिष्य आज जिन्दा हैं उनमें से पं. मिराशीबुवा एक खास शिष्य है। आपने गुरु परंपरा की निर्लेप गायकी जैसे की वैसे जीवित रखने का पुण्य संपादन किया है इस में शक नहीं। अत एव लेखन द्वारा संगीत प्रसार करने की आजकल की प्रथाके अनुसार, प्रत्यक्ष गुरुमुख से प्राप्त की हुई गायकी की लेखन द्वारा रक्षा करने का आपही को अधिकार है। आपने परिश्रम पूर्वक अपने इस अधिकार का उपयोग किया है। इस उपक्रम के द्वारा पं. मिराशीबुवा अपने गुरुजी का चिरकालीन स्मारक कर बैठे हैं। आपका यह स्वीकृत कार्य सभी दृष्टि से प्रचंड है। क्यों कि कई रागों के चीजों के सैंकडों आलापतानों का लय और ताल बद्धता से स्वर लेखन करना अतीव दूभर कार्य है। पं. मिराशीबुवा की निस्सीम गुरु भक्ति और अपनी गायन परंपरा की एकनिष्ठ उपासना इतनी दृढमूल है कि वह इस प्रचंड कार्य की पूर्ति ही करेगी। आपको अपने कार्य में सफलता मिले यही मेरी हार्दिक इच्छा।

कोल्हापूर<br>ता. ९-१०-५२

**गोविंदराव स. टेंबे**

---

## श्री. के. वा. भोले, संगीत दिग्दर्शक

इस पुस्तक में श्री. मिराशीबुवा ने पाँच रागों की चीजें विस्तार के साथ नोटेशन में लिखी हैं। इन चीजों की गायकी स्व. बाळकृष्णबुवा इचल-करंजी करजी से आपने सीख ली है और वही हुबेहू नोटेशन में उतार देनेकी चेष्टा की है। इन चीजों को बुवाके शिष्यों के कंठसे सुनते समय मुझे प्रतीत हुआ कि वे उनके नोटेशन के अनुसार ही गायी जाती हैं। अपने

गुरुजी की गायकी अन्य गायकों को प्राप्त करा देनेका बडा कार्य मिराशीबुवा ने किया है। और वह दूसरे खानदान के गायकों को स्फूर्ति दायक हो।

स्वर-वंदना, पूना ४
१७-९-५२

के. वा. भोळे

---

## गायनाचार्य पं. अनंत मनोहर जोशी, औंध

गायनाध्यक्ष श्री. यशवंत सदाशिव मिराशीबुवा ने संगीत कला के संस्मरण तथा प्रसार के लिये स्वयं सीखे हुए ख्याल, तराने, ध्रुपद, त्रिताली चीजें बिना हिचकिचाहट के इस से पहले ही प्रसिद्ध की हैं। इस पुस्तक में दी हुई चीजें सुनकर मालूम होता है कि ग्वालियरी खानदान की परंपरागत गायकी में, हरएक राग का विस्तार कैसा और कितने प्रकार से होता है यह आपने मार्मिकता और कुशलता से परिश्रम पूर्वक बता दिया है। पुस्तक में दिया हुआ राग विस्तार सर्वांग परिपूर्ण सुंदरता से हमारे खानदान की पहचान करा देता है। तानों की फैर, बोलतानों की लयबद्ध पकड और शांत स्वर विस्तार लिखकर बताना कठिन कार्य है यह मैं निजी अनुभव से कह सकता हूँ। स्वर्गीय गायनाचार्य पंडित पलुस्करजी से तथा मुझसे भी यह कार्य नहीं हो सका। सिर्फ कुछ राग विस्तार, तथा नोटेशन के साथ कुछ चीजें, हम लिख सके। लेकिन राग विस्तार देनेका यह महत्वपूर्ण कार्य श्री. मिराशीजी के श्री हाथोंसे ही करा देनेका मानो ईश्वरी संकेत था।

मेरी राय में इस में दिया हुवा राग विस्तार संगीत के विद्यार्थियों को तथा शिक्षकों को बहुत ही लाभकारी होगा तथा संगीत कलाभिलाषी संग्राहकों को वा होनहार गायकोंको यह प्रयत्न सुमार्गदर्शक प्रतीत होगा। और इस दृष्टिसे मैं इस पुस्तककी सिफारिश करता हूँ।

श्री. मिराशीबुवा जब यह किताब लिखते थे तब मुझे आपके शिष्य श्री. पवार तथा कुमारी मालती जोशी इनका गाना सुनने का मौका

मिला। ये दोनों विद्यार्थी हरएक राग का विस्तार आधे घंटे तक गाये। और मुझे यह प्रतीत हुआ कि कोई संगीत पटु महफिल में तज्ञ श्रोतृ वर्ग के सामने परिश्रम पूर्वक अपनी विद्वत्ता का प्रदर्शन कर रहा है। मैं इस किताब का महत्त्व इस से अधिक क्या बतावूं।

अभिप्राय लिखते समय मुझे बडी खुशी मालूम हो रही है। श्री. मिराशीबुवा के इस कार्य पर मैं उनकी सप्रेम तारीफ कर रहा रहूँ। जगन्नियंता प्रभु के चरणों से मेरी प्रार्थना है कि श्री. मिराशीबुवा से इस प्रकारकी गान सेवा निरंतर हो।

दत्त मंदिर, औंध
१६-९-५२

अनंत मनोहर जोशी

---

पं. सदाशिव रामचंद्र बेंद्रे, सोलापूर नगरपालिका पाठशालाओं के माजी गायन शिक्षक।

आपकी लिखी हुई इस पुस्तक का हस्त लिखित मैंने देखा। और आपके शिष्य गणने वह पढके मुझे सुनाया। सुनते ही मैं फूला न समाया। पुस्तक में आप के खानदानकी गायकी हुबेहू आगई है। हरएक राग के आलाप, तानें, बोलतानें, तार सप्तक के पंचम स्वर तक उस मे क्रम से आयी हैं। हर एक राग का विस्तार बडा होने से श्रोता गण को गाना अस्वाभाविक नहीं मालूम होता और इस में संदेह नहीं की यह गायकी सच मुच ही बैठक को सजीव बनाने की क्षमता रखती है। दो चार साल से पढते हुए विद्यार्थियों को तथा संगीत शिक्षकों को भी यह किताब बहुत ही लाभदायक होगी यह मैं निश्चित रूप से कह सकता हूँ।

२०-९-५२

स. रा. बेंद्रे

---

# राग–भैरव

इस राग में ऋषभ धैवत कोमल तथा अन्य सब स्वर शुद्ध लगते हैं।

**जाति**—सम्पूर्ण **वादी**—धैवत **संवादी**—ऋषभ

**समय**—प्रातःकाल

**राग का मुख्य अंग**—ग म [नि]ध् [नि]ध् प, ग म [ग]रे् [ग]रे्, सा

**आरोह**—सा रे् ग म प ध् नि सां

**अवरोह**—सां नी ध् प म ग रे् सा

**विशेष**—इस राग में मध्यमपर अधिक नहीं ठहरना चाहिये। ऐसा करनेसे रागका स्वरूप बिगडकर 'जोगी' हो जायेगा। ऋषभ और धैवत आंदोलित है। धैवतको निषादका और ऋषभको गांधार या मध्यमका कण स्वर लेकर आंदोलन करना चाहिये। जैसे-ग म [नि]ध् [नि]ध् प, ग म [ग]रे् [ग]रे् सा.

क. १ राग–भैरव ( ख्याल ), ताल–तिलवाडा

तोरी बारी फूली रही बरन बरन के फुलवा हूं बल बल जाऊं तोरे राजन ॥ अं० ॥ एक कली दूजे जोबन माती और सोईको सोहाती जाको तोही रखवाला ॥ १ ॥

ग म प [म]रे् सा सा | [ग]रे् ऽ सा ऽ रे् रे् सा नि सा [नि]ध् ऽ [नि]ध् नि
तो . . री बा री | फू ली र . . . . ही ब र
१ ५ +

सा रे् [ग]रे् [ग]रे् ऽ सा नि सा सा रे् सा रे् | [नि]ध् ऽ प ऽ म ग म
न ब र न के फु ल . . . . | वा . हूं . .
१३ १ ५

ऽ म प ध् नि सां ऽ [नि]ध् ऽ [नि]ध् ऽ प ऽ | प म ग [म]रे् रे् म प ऽ
ब ल . ब . ल जा ऊं | तो रे . . रा . .
+ १३ १ ५

म प ग म ^ग^रे ऽ सा ग म प ^म^रे सा सा | ^ग^रे ऽ सा ऽ रे रे सा
ज न . . . . तो . . री बा री | फू ली र . .
\+ १३ १ ५

नि सा धु ऽ
. . ही .

|| अंतरा ||

म ^नि^धु ऽ नि सां नि सां ऽ सां सां | ^नी^धु नी सां ^गं^रें सां नी सां
ए क क ली . . दू जे | जो ब न मा . . .
\+ १३ १ ५

रें रें सां नि सां ऽ ^नी^धु प प ऽ ग म म ^नी^धु ऽ सां नि सां ऽ सां
. . . . . ती . . औ र सो ई . . . को
\+

धु म प म ^म^रे सा | सा म म म ^नी^धु ऽ ^नी^धु ^नी^धु सां रें सां ^सां^धु
सो . . हा . ती | जा को . तो ही र ख . . वा .
१३ १ ५ +

नि धु प प ऽ ग म ग म प म रे सा सा
. ला . . . . . . . तो री बा री
१३

## आलाप

१ सा ऽ सा ^ग^रे ऽ ऽ सा ^नि^सा ग म प ^प^रे सा सा | ^ग^रे सा
आ . . . . . तो . . री बा री | फू ली
\+ १३ १

२ ग म म प म ^ग^म ^म^रे ऽ सा ^निं^सा तोरी बारी फूली
आ . . . . . . . . .
\+ १३

३ ग म म प ऽ ^प^ग म म प म ^ग^म ^म^रे ऽ सा ^निं^सा तोरी बारी
आ . . . . . . . . . . . .
५ + १३

४ ग म म प ऽ ऽ प प प ध ऽ प म प ^प^ग म म प म ^ग^म ^म^रे
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . .
१ ५ +

ऽ सा ^निं^सा तोरी बारी
. .
१३

५ ग म म प ऽ ऽ | प प प ध ऽ ऽ ध नि नि ध ऽ प ^म^प ^प^ग
आ . . . | . . . . . . . . . . .
१३ १ ५ +

म म प म ^ग^म ^म^रे ऽ सा ^निं^सा तोरी बारी
. . . . . . . . .
१३

६ ग म ^नि^ध सां ऽ ^सां^ध ऽ प ^म^प ^प^ग म म प म ^ग^म ^म^रे ऽ
आ . . . . . . . . . . . . . .
१ ५ +

सा ^निं^सा तोरी बारी
. .
१३

७ ग म [नि]धु सां ऽ नि रें ऽ सां [नि]सां [सां]धु ऽ प [म]प [प]ग म म प

आ

१ ५ +

म [ग]म [म]रे ऽ सा [निं]सा तोरी बारी

१२

८ ग म | [नि]धु सां ऽ नि रें ऽ सां मं रें ऽ सां [नि]सां [सां]धु ऽ प [म]प

आ |

१ ५

[प]ग म म प म [ग]म [म]रे ऽ सा [निं]सा तोरी बारी

+ १२

९ ग म [नि]धु सां ऽ नि | रें ऽ सां मं ऽ गं पं मं [मं]रें ऽ सां [नि]सां

आ |

१२ १ ५

[सां]धु ऽ प [म]प [प]ग म म प म [ग]म [म]रे ऽ सा [निं]सा तोरी बारी

+ १२

## विस्तारके आलाप

१० रे निं सा [सा]धं [निं]धं सा ऽ धं निं सा [सा]धं [निं]धं सा ऽ सा रे

आ

१ ५ +

सा निं सा धं धं सा ऽ | सा रे सा निं सा रे रे सा निं सा

१३ १

ऽ साधं निंधं सा ऽ सा साधं ऽ पं मंपं पंगं मं निंधं सा तोरी बारी

५ + १३

११ धं निं सा रे ऽ सा निंसा रे ऽ सा निंसा निंधं निंधं सा रे रे सा
आ

१ ५ +

निं सा रे रे सा निं सा धं धं सा निं सा निं सा | रे रे सा

१३ १

निं सा धं धं सा सा साधं ऽ पं मंपं पंगं मं निंधं सा गरे ऽ

५ +

सा निंसा तोरी बारी

१३

१२ ग म म प म म रे ऽ रे ग म प म ग म मरे म रे गरे सा सा
आ

१ ५ +

ऽ सा रे सा निं सा साधं निंधं | सा ऽ सा साधं ऽ पं मंपं पंगं

१३ १ ५

मं निंधं सा रे ऽ सा निंसा म रे ऽ सा निंसा तोरी बारी

\+ १३

१३ निं सा ग म प पग म म प ऽ ऽ प पग म म प म ग म रे ऽ
आ
१ ५ +

रे ग म प म ग म रे ऽ | म रे ऽ गरे ऽ सा निंसा ऽ रे रे सा
१३ १ ५

निं सा रे रे सा निं सा ऽ साधं निंधं सा तोरी बारी

\+ १३

१४ ग म म प ऽ ऽ प मप प ध ऽ ऽ प मप ऽ ध ध प म प पग म
आ
१ ५ + १३

म प ऽ ऽ | प पग म मरे म ग प ऽ प पग म म प म ग
१ ५ +

म मरे ऽ रे ग म प | म ग म रे ऽ म रे गरे ऽ सा निंसा सा
१३ १ ५

रे सा निं सा रे रे सा निं सा ऽ साधं निंधं सा तोरी बारी

\+ १३

१५ निं सा ग म प ध़ नि नि ध़ ऽ प मप ध़ ध़ प म प पग म
आ
१ ५
निध़ ऽ प मप ध़ ध़ प म प ध़ ध़ प म प ऽ पग म म प ऽ |
+ १३
प पग म मरे म ग प ऽ प पग म म प म ग म रे ऽ रे ग
१ ५ + १३
म प | म ग म रे ऽ म रे गरे ऽ सा निंसा सा रे सा निं सा
१ ५ +
साध़ निंध़ सा तोरी बारी
१३

१६ निं सा ग म प ध़ नि सां ऽ सांध़ निध़ सां ऽ रें नि सां सांध़
आ
१ ५ +
निध़ सां ऽ ध़ नि सां सांध़ निध़ सां | सां रें सां नि सां सांध़
१३ १
निध़ सां सां रें सां नि सां रें रें सां नि सां ऽ सांध़ निध़ सां
५ +

नि सां नि सां रें नि सां ^सां ध् ^नी ध् | सां ऽ सां ^सां ध् ऽ प ^म प

१२ १ ५

^प ग म ^नि ध् सां सां ^सां ध् ऽ प ^म प ग म म प ऽ म प ग म

तो री

\+ १२

^म रे सा सा |

बा री |

१७ निं सा ग म प ध नि सां रें ऽ सां ^नि सां ^सां ध् ^नी ध् सां ऽ ध

आ

१ ५ +

नि सां ^गं रें ऽ सां ^नि सां रें ऽ सां ^नि सां ^सां ध् ^नि ध् सां | ऽ सां ध्

१२ १

ध नी नी ध नी सां ध् सां ध् ^नी ध् ऽ प ^म प ध ध प म प ^प ग

५ + १२

म नी नी ध नी नी ध् | ऽ प ^म प ध ध प म प ध ध प म प

१ ५

ऽ ^प ग म ^नि ध् सां ऽ नि रें रें ^ग रें ऽ सा ^निं सा तोरी बारी

\+ १२

१८ निं सा ग म प ध़ नि सां सां रें मं मं रें रें गं मं पं मं गं

आ

१ ५

मं मं रें मं रें गं रें ऽ सां निसां सांध़ निध़ सां सां रें सां नि सां

\+ १३

रें रें सां | नि सां ऽ सांध़ निध़ सां सां सांध़ प मप पग म निध़

१ ५

सां ऽ नि रें सां मं रें म रे गरे ऽ सा निंसा तोरी वारी

\+ १३

१९ निं सा ग म प ध़ नि सां सां रें गं मं पं पंगं मं मं पं मं मं मंरें

आ

१ ५

ऽ सां निसां मं रें ऽ सां निसां रें ऽ सां निसां सांध़ निध़ सां |

\+ १३

सां सांध़ प मप ऽ पग म निध़ सां ऽ नि रें ऽ सां मं ऽ गं पं ऽ

१ ५

पं गं मं मं पं मं मं रें सां सां ऽ ध़ प प ग म म प म प म

तो री

\+ १३

म रे़ सा सा | ^म^रे़ सा
. . बा री | फू ली
१

२० निं सा ग म प ^प^ग म म प म म ^म^रे़ ऽ सा ^निं^सा तोरी बारी
आ . . . . . . . . . . . . . .
+ १३

२१ निं सा ग म ध़ प प ^प^ग म म प म म ^म^रे़ ऽ सा ^निं^सा तोरी
आ . . . . . . . . . . . . . . . . .
+ १३

२२ निं सा ग म प ध़ नि नि ध़ प प ^प^ग म म प म म ^म^रे़
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+
ऽ सा ^निं^सा तोरी बारी
. .
१३

२३ निं सा ग म प ध़ नि सां ऽ सां ध़ प प ऽ ^प^ग म म प ग म
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+
^म^रे़ ऽ सा ^निं^सा तोरी बारी
. . .
१३

२४ निं सा ग म प ध़ नि सां रें़ सां सां ध़ ऽ प प ^प^ग म म प
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . .
५ +

गम मरे ऽ सा निंसा तोरी बारी

१३

२५ निं सा ग म प धु नि सां सां रें मं मं रें सां सां सांधु प प
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . .
५ +

पग म म प म म मरे ऽ सा निंसा म प म म रे सा सा |
. . . . . . . . . . तो रि . . . बा री |

१३

२६ निं सा ग म प धु नि सां सां रें गं मं पं पंगं मं मं पं मं मं रें
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
५ +

सां सां सांधु प प पग म म प म म रे सा सा म प म म
. . . . . . . . . . . . . . . तो रि . .

१३

रे सा सा | मरे सा
. बा री | फू ली
१

## आलापकी बोलतानें

२७ गं मं निंधुं धुं नींधुं सा सा रे रे सा निं सा धुं ऽ धुं नीं सा धुं
तो री बा री फू . ली र . . . . ही ब र न ब
१ ५ +

नीं धं नीं सा धं ऽ धं नीं सा रे सा नि सा रेसा धं ऽ | धं नीं
र न . . के फू . . . . . . . ल वा | हूं .
१३ १

सा नींधं धं नींधं ऽ पं ऽ धं धं पं मं पं मं गं गं मं नींधं नींधं
. ब ल जा ऊं तो . . . . रे . रा . . ज
५ +

सा सा तोरी बारी
. न
१३

२८ धं नीं सा गरे ऽ सा रे सा रे नीं सा नींधं नींधं सा सा रे रे
तो . . . री बा री फू . . . . . ली र .
१ ५ +

सा नि सा रे रे सा नि सा ऽ धं धं नीं सा रे सा रे नीं
. . . . . . . . ही ब र न , ब र न
१३

सा धं | नीं सा नीं सा नीं सा रे रे सा धं ऽ धं नीं सा नींधं
. के | फू . . . . . . . ल . वा हूं . . ब
१ ५

धं नींधं पं गं मं नींधं सा सा रे गरे सा तोरी बारी
ल जाऊं तो . . . रे रा ज न
+ १३

२९ ग म म प म म रे रे ग म प म ग म रे म रे गरे सा सा रे
तो . . . . . री बा . . . . . . री फू ली र ही ब र
१ ५ +

सा रे॒ नीं सा ऽ धं॒ <sup></sup>नींधं॒ नींधं॒ | सा सा रे॒ रे॒ सा निं सा नींधं॒
न ब र न के फू ल | . वा हूं . . . . ब
१२ १ ५

धं॒ नींधं॒ ऽ पं ऽ गं मं नींधं॒ सा सा म मरे॒ सा तोरी बारी
ल जा ऊं तों . . . रे रा ज न
+ १२

३० निं सा ग म प प ऽ प पग म म प ऽ प प पग म म प ग म
तो . . . . री बा . . . . री फू . . . . . . .
१ ५ +

मरे॒ रे॒ ग म प म ग म रे॒ रे॒ ग रे॒ रे॒ | ग रे॒ ग म रे॒ म रे॒
ली र . . . . . . ही ब र न ब | र न . . के फू ल
१२ १

गरे॒ सा सा रे॒ सा निं सा सा धं॒ धं॒ सा सा रे॒ रे॒ ग म
. वा हूं . . . . . ब ल जा . ऊं तो रे रा .
५ +

प रे॒ गरे॒ सा तोरी बारी
. ज . न
१२

३१ ग म म प ऽ प प प धु ऽ प धु॒ धु॒ प म प पग म म प प प
तो . . . री बा . . री फू . . . . . . . . . . ली र
१ ५ +

पग म रे॒ म ग प प ऽ म प म प | ग म ऽ रे॒ रे॒ ग म प म ग
. . . . . . ही ब र न ब | र न क फू . . . . .
१२ १

म म रे रे ग म ^म^रे रे ^ग^रे सा रे रे ग म धु धु प ^प^ग म म

. ल वा हूं . . ब ल जा ऊं तो रे रा . . ज न . . .

५ + १३

प ऽ म प म म रे सा सा | ^म^रे सा

. . तो री . . . बा री | फू ली

१

३२ निं सा ग म प धु नी नी धु ऽ प ^म^प धु धु प म प ^प^ग म

तो . . . . . . . . री . . बा . . . . . . .

१ ५

^नी^धु ऽ धु ऽ प ^म^प धु धु प म प धु धु प म प ^प^ग म म प प

. री . . फू . . . . . . . . . . . . . . ली

+ १३

ऽ प ^प^ग म रे | म ग प प ऽ म प म प ग म ऽ रे रे ग म प

र . . . | . . . हीं ब र न ब र न के फू . . .

१ ५

म ग म प म ऽ रे रे ग म ^म^रे रे ^ग^रे सा रे रे नी नी धु प

. . . ल वा हूं . . ब ल जा ऊं तो रे रा . ज .

+ १३

म म प म म रे सा सा | ^म^रे सा

न तो री . . . बा री | फू ली

१

३३ ग म ^नी^धु सां सां धु ^नी^धु ^नी^धु सां सां रें नि सां धु धु नि सां

तो . . . री . बा . . . री फू . . ली र . .

१ ५ +

धु धु नि सां धु नि धु नी सां ^सां^धु धु नि सां रें सां | नि सां
हीब र न ब र न . . के फू . . . . | . .
१२ १

ऽ रें सां ऽ ^नि^धु धु नि सां ^नि^धु धु ^नि^धु प ग म ^नि^धु सां सां
ल . वा हूं . . ब ल जा ऊं तो . . . रे
५

नि धु ऽ प ^म^प ^प^ग म ^म^रे ^ग^रे सा तोरी बारी
. रा . . . . . ज . न
+ १२

३४ ग म प धु नि सां रें सां ऽ नि रें नि सां ऽ ऽ सां धु प म ग
तो . . . . . . . री . बा . . . री . . .
१ ५

म ^नि^धु ^नि^धु सां सां धु नी सां ^ग^रें सां सां रें सां रें नि सां
. . फू . ली र . . . . ही ब र न . ब र
+ १२

नि सां रें रें सां नि सां ऽ ^नि^धु नि सां | नि सां सां रें ऽ रें
न . . . . . . के फू . | . . . . . ल
१

सां ऽ ^नि^धु धु नि सां धु धु ^नि^धु प ग म ^नि^धु सां रें रें
. वा हू . . ब ल जा ऊं ओ . . . . रे
५ +

^म^रे रे सा तोरी बारी
रा ज न
१२

३५ निं सा ग म प ध़् नि सां सां रें मं मं रें रें गं मं पं मं गं मं
तो . . . . . . . . . . . . रीबा . . . . . .
१ ५

ऽ रें मं रें गं रें सां सां रें सां रें सां नि सां रें सां ऽ ध़् ध़्
री फूली रही बरनबरन . . . केफू
+ १३

नी सां रें सां नि सां ऽ रें सां ऽ | ध़् ध़् नी सां ध ध़् निध़् प
. . . . . . . ल . | वा ई . . . ब ल जा ऊं
१ ५

ग म निध़् सां ऽ नि रें ऽ सां मं रें मं रें गरें सा तोरी बारी
तो . . . . . . . रेरा . ज न
+ १३

३६ ग म निध़् सां सां सां ध़् निध़् सां सां ध़् नि सां गंरें ऽ सां मं
तो . . . री बा . . . री फू . . . . ली र
१ ५

रें ऽ सां निसां नि सां गं मं पं पं मं मं मं गंरें सां मं रें गंरें |
ही . . ब . . . . रनबर न के फूल . |
+ १३

सां रें रें सां नि सां सां ध़् निध़् निध़् सां सां नि ध़् प पग म
वा इं . . . . ब ल जा . . ऊं तो रे रा . .
१ ५ +

मरें सा तोरी बारी
ज न
१३

## लयकी बोलतानें

३७ गं मं धं धं सा ऽ सा सा धं धं धं धं सा सा सा धं नीं धं ऽ

तो री बा री फू ली र ही ब र न ब र न के फू ल

५

धं पं पं मं गं मं गं मं नींधं ऽ नींधं सा सा तोरी बारी

वा हूं ब ल जा ऊं तो रे रा ज . न

\+ १३

३८ रे रे सा सा रे सा ऽ रे सा सा धं सा रे सा रे निं सा धं

तो . री . बा री फू ली र ही ब र न ब र न के

५

रे सा ऽ सा धं निं धं धं पं गं ऽ मं नींधं नींधं सा रे सा

फू ल वा हूं ब ल जा ऊं तो रे रा ज . . न

\+ १३

तोरी बारी

३९ म म रे ग रे ऽ रे सा सा धं धं नीं सा रे नीं सा धं नीं धं ऽ

तो . री बा री फू ली र ही ब र न ब र न के फू ल

५ +

धं पं गं मं निंधं धं सा सा म म रे सा तोरी बारी

वा हूं ब ल जा ऊ तो रे रा . ज न

१३

४० नीं सा ग म प ऽ प प प म ग म प ग म रे म ग ऽ म रे ग

तो री बा री फू ली र ही ब र न ब र न के फू ल . वा हूं ब

५ +

रे ऽ रे सा नीं सा ग म प रे ऽ सा तोरी बारी
ल जा ऊं तो रे रा . . ज न
१३

४१ नीं सा ग म प ऽ प नीध प ध ध प ध प ध प ध प ऽ प म
तो री बा री फू ली र ही ब र न ब र न के फू ल वा हूं
५ +

प म ऽ गरे ऽ सा नीं सा ग म नीध ध प म प म म रे
ब ल जा ऊं तो रे रा . . ज न तो री . . .
१३

सा सा | मरे सा
बा री | फू ली
१

४२ नीं सा ग म प ऽ प नी नी ध नी नी ध नी ध नी ध ध प ऽ
तो री बा री फू ली र . ही ब र न ब र न के फू ल
५ +

ध प प म ऽ गरे ऽ सा नीं सा ग म प ध नी नी ध प म रे
वा हूं ब ल जा ऊं तो रे रा . . . . . ज न तो री
१३

सा सा | मरे सा
बा री | फू ली
१

४३ सां सां ध ध प म म प म ऽ म ग म म रे रे सा ऽ सा धं
तो . री बा री फू ली र ही ब र न ब र न के फू ल
५ +

रे सा रे रे म म प प ^नी^ध सां ऽ नी ध प म ग रे सा म रे
वा हूं ब ल जा ऊं तो रे रा . . ज . . . . न तो री
१३

सा सा | ^म^रे सा
बा री | फू ली
१

४४ मं मं रें नि सां रें सां सां ध ऽ प प प प म | प म ऽ म रे
तो . री बा री फू ली र ही ब र न ब र | न के फू ल
१३ १

सा सा म म प प सां सां सां रें मं मं रें सा रे म म रे ^ग^रे
वा हूं ब ल जा ऊं तो रे रा . . . . ज . . . .
५

सा ग रे ग रे ग रे सा सा रे सा ग रे ग रे ग रे सा सा
न तो री तो री तो री बा री फू ली तो री तो री तो री बा री
+ १३

रे सा ग रे ग रे ग रे सा सा | ^म^रे सा
फू ली तो री तो री तो री बा री | फू ली
१

४५ नीं सा ग म प प ग म ग म ^नी^ध सां सां ऽ रें सां गं रें ऽ
तो री बा री फू ली र ही ब र न ब र न के फू ल
१ ५

सां सां रें गं मं पं मं मं रें सां सां सां सां नी ध प म ग रे सा
वा हूं . . . . ब ल जा ऊं तो रे रा . . . . . ज न
+

म म रे सा सा रे सा म म रे सा सा रे सा म म रे
तो . री बा री फू ली तो . री बा री फू ली तो . री
१३

सा सा | मरे सा
बा री | फू ली
१

४६ सां नी रें सां नि सां नी धु नी धु प धु म प म म रे ऽ रे
तो . री बा . री फू . ली र . ही ब र न ब र न
१ ५
सा सा रे ग म प म ग म प धु नी धु धु नी सां रें सां मं मं
के फू . . . . ल वा . . . . हूं ब . . . ल जा .
+
रें सां नी रें सां नी धु प म म प म म रे सा सा | मरे सा
ऊं तो . रे रा . ज . न तो री . . . बा री | फू ली
१३ १

४७ रे रे सा सा म म ग ग प प म म धु धु प प सां सां धु धु
तो . री . बा . री . फू . ली . र . ही . ब . र .
१ ५
रें रें सां सां गं गं रें नी सां गं मं पं पं पं मं गं रें सां गं गं
न . ब . र . न के . . . . फू . ल . वा . हूं .
+
रें सां रें रें सां सां प धु नी नी धु प प म प म म रे
ब ल जा . ऊं . तो रे रा . ज . न तो री . . .
१३

सा सा | मरे सा
बा री | फू ली
१

४८ प प म ग रें सां नी सां रें सां ऽ सां नी सां सां सां सां ध ऽ
तो . री . बा री फू ली र ही ब र न ब र न के
५ +

नी ध ध प म म म म म म म मरे सा ग म प रे नीं सा |
फू ल वा हूं ब ल जा ऊं तो रे रा ज न तो . . री बा री |
१३

मरे सा
फू ली
१

४९ नीं सा ग म प ध नी नी ध प म ग म प ध नी सां रें सां
तो . . . . . . . री . . बा . . . . . . री
१ ५

सां गं गं रें सां सां नी सां गं मं पं पं मं गं रें सां सां सां गं
फू . . ली . . र . . . . . ही . . . . ब .
+

गं रें सां सां रें नि सां रें नि सां ध प म प ध प म प ग म
. र . . न . . ब . . र . न . . . के फू . .
१३

मरे ऽ सा | सां ऽ नी ध प म ग रे सा सा रें रें सां सां ध प
ल वा | हूं . ब . ल . . . . जा . . . . .
१ ५

म ग रे सा सा गं गं रें सां नी धु प म ग रे सा मं पं मं गं
. . . . ऊं तो . रे . . . . . . . . . रा . . .
+

रें सां नी धु प म ग म प मरे सा ग म प मरे सा सा | मरे सा
. . . . . . . . . . ज न तो . . री बा री | फू ली
१३ १

# तानें

५० सा रे ग ग रे सा सा निं सा ग म प प म ग रे सा सा निं
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . .
१ ५

सा ग म प धु धु प प म म रे सा सा निं सा ग म प धु नी
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+

नी धु प म ग रे सा सा ग म प परे सा सा | रे सा
. . . . . . . . . तो . . री बा री | फू ली
१३ १

५१ निं सा ग म प धु नी सां रें रें सां सां धु प म ग रे सा सा
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . .
५

निं सा ग म प धु नी सां सां रें गं गं रें सां नी धु प म ग रे
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+ १३

सा सा म प म म रे सा सा | रे सा
. . तो री . . . बा री | फू ली
१

५२ नीं सा ग म प ध नी सां सां रें गं मं पं पं मं गं रें सां नी ध
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
१ ५
प म ग रे सा सा नीं सा ग म प ध नी सां सां रें गं मं पं
. . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+
धं धं पं पं मं गं रें सां नी ध प म ग रे सा सा म प म म
. . . . . . . . . . . . . . . . तो री . .
१३
रे सा सा | रे सा
. बा री | फू ली
१

५३ नीं सा ग ग रे सा सा सा रे ग म प म म प म म प म म
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
५
रे सा सा सा रे ग म प प म ग रे ग म प प म म प म म
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+ १३
प म म रे सा सा म प म म रे सा सा | रे सा
. . . . . . . तो री . . . बा री | फू ली
१

५४ सा रे॒ ग म प ध॒ ध॒ प प म ग रे॒ ग म प प ग म प म म प
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
१ ५

म म रे॒ सा सा सा रे॒ ग म प ध॒ नी नी ध॒ प म ग म प ध॒
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+

प म ग म प प ग म प म म रे॒ सा सा म प म म रे॒
. . . . . . . . . . . . . . तो री . . .
१३

सा सा | मरे॒ सा
बा री | फू ली
१

५५ सा सा ग म प ध॒ नी सां रें॒ सा नी ध॒ प म ग म प ध॒ नी
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . .
५

नी ध॒ प म ग म प ध॒ प म ग म प प म ग रे॒ ग म प प ग
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+

म प म म रे॒ सा सा म प म म रे॒ सा सा | रे॒ सा
. . . . . . . तो री . . . बा री | फू ली
१३ १

५६ सा सा ग म प ध॒ नी सां सां रें॒ गं गं रें॒ सां नी ध॒ प म ग म
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
१ ५

प धु नी सां रें रें सां नी धु प म ग म प धु नी नी धु प म
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . .

\+

ग म प धु प म ग म प प म ग रे सा सा म प म म रे
. . . . . . . . . . . . . . . तो री . . .

१३

सा सा | रे सा
बा री | फू ली
१

५७ सा रे ग म प धु नी सां सां रें गं मं पं पं मं गं | रें सां नी
आ . . . . . . . . . . . . . . . | . . .
१३ १

धु प म ग म प धु नी सां सां रें गं गं रें सां नी धु प म ग
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . .

५

म प धु नी सां रें सां नी धु प म ग म प धु नी नी धु प म
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . .

\+

ग म प धु प म ग रे ग म प म प म म रे सा सा | रे सा
. . . . . . . . . . . . तो री . . . बा री | फू ली
१३ १

५८ सा रे ग म प धु नी सां सां रें गं मं पं धुं धुं पं पं मं मं रें
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
१ ५

सां सां सां रें गं गं रें सां सां रें सां नी ध प म ग म प ध
. . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+
नी सां रें नी सां रें नी सां रें नी सां रें नि सां नी ध प म
. . . . . . . . . . . . . . . . . .
१३
ग म प ध नी सां रें नि | सां रें नि सां रें नी सां रें नी सां
. . . . . . . . | . . . . . . . . . .
१
नी ध प म ग म प ध नी सां रें सां नी ध प म ग म प ध
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
५
नी नी ध प म ग म प ध प म ग म प प म ग रे ग म प प
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
+ १३
म ग रे सा म प म म रे सा सा | रे सा
. . . . . तो री . . . बा री | फू ली
१

## तानकी बोलतानें

५९ रें सां सां रें सां सां रें सां सां रें सां सां रें सां नी ध प म
तो . . री . . बा . . री . . फू . . ली . .
१

प म म प म म प म म रे सा सा म म ग रे सा सा नी नी
र . . ही . . ब . . र . . न . . ब . . र .
५

नी ध प प प म म रे सा सा गं गं गं रें सां सां रें सां नी ध
. न . . के . . फू . . ल . . वा . . हूं . . ब
+

प प म म म रे सा सा सा सा ग म प ध नी सां सां रें गं
. . ल . . जा . ऊं तो रे रा . . . . . . . . .
१२

गं रें सां सां म प म म रे सा सा | मरे सा
. ज . न तो री . . . बा री | फू ली
१

६० रे रे सा सा म म ग ग ध ध प प नी नी ध ध रें रें सां सां
तो . री . बा . री . फू . ली . र . ही . ब . र .
१

गं गं रें रें सां रें गं मं पं मं गं मं गं रें गं रें सां रें सां नी
न . ब . र . . . . न . . के . . फू . . ल .
५

सां नी ध नी ध प ध प म प म ग म रे सा रे रे रे म म म
. वा . . हू . . ब . . ल . . जा ऊं तो . . रे . .
+

ध़् ध़् ध़् सां सां सां गं गं गं पं पं पं गं गं गं रें रें रें सां सां
१/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६ १/६
रा . . . . . . . . . . . . ज . . न . . . .
१३

सां ध प म ग रे़ सा सा म रे़ सा सा | रे़ सा
. . . . . . . . . तो री बा री | फू ली
१

---

राग–भैरव: तीनताल (मध्यलय)

पिया मिलनकी बारीरे अरियेरी सखि जतन दे हो बता मै तोरी बलि-हारी वारी मोहे ॥ अं० ॥ बहुत दिन न पाछे पिया मोरे आये मंगल गावो सखिया सारी मोहे ॥ १ ॥

म ध़् प ध़् प ध़् प म | ध़् म प म ग म म म प ग म ^ग^रे़ सा सा |
पि या मि ल न की बा . | री . . रे . अ रि ये री . . . स खि |
+ ७ १ ३ + ७

^नि^ध़् ध़् ध़् सा सा सा सा सा ग म प प ध़् | नी सां रें सां ध़् नी
ज त न दे हो ब ता मै तो . री ब लि | हा . . री बा .
१ ३ + ७ १ ३

ध़् प म ग
रि मो हे .

॥ अंतरा ॥

म म म म प प ^नि^ध़् ध़् | सां सां सां सां सां सां सां गं गं रें सां |
ब हु त दि न न पा छे | पि या मो रे आ ये मं ग ल गा वो |
+ ७ १ ३ + ७

ध़् सां नी ध़् ध़् प म ग
स खि या सा . री मो हे
१ ३

## बोलतानें

१ ग म ^नि^ध़् ध़् प म म ध़् प ध़् प ध़् प म | ध़् म प
बा . . री रे . पि या मि ल न की बा . | री . .
३ + ७ १

२ ग म ^नी^ध़् सां नी ध़् प प ऽ म ग पिया मिलनकी
बा . . . री रे . . . .
१ ३

३ ग म | ^नी^ध़् सां रें सां ^सां^ध़् प प ऽ म ग पिया मिलनकी
बा . | . . . री रे . . . .
१ ३

४ ग म ^नी^ध़् सां ऽ नी | रें सां मं रें सां ^सां^ध़् प प ऽ म ग पिया
बा . . . . | . . . री रे . . . . .
७ १ ३

मिलनकी

५ सा सा ग म प प ग म ^नी^ध़् सां सां सां नी रें सां नी सां ध़्
पि या मि ल न की बा री रे अ रि ये . री स . खी ज
३ + ७

ध़ नी ध़ प ध़ | प म म नीध़ ऽ ध़ प ध़ प ध़ प म प म ग
त न दे . हो | ब ता मै तो री ब लि हा री वा . रि मो हे
१ २

पिया मिलनकी

६ सां नी रें सां नी सां नी ध़ नी ध़ प ध़ प ग म नीध़ ध़ प म
पि . या मि . ल न . की बा . री रे अ रि ये री स .
१ २ +

प म म म रे़ रे़ रे़ सा | सा रे़ ग म प प ध़ नि सां रें सां ध़
खी ज त न दे हो ब ता | मै . तो . री ब लि हा . . री बा
७ १ २

नी ध़ प म पिया मिलनकी
. री मो हे

७ सा सा ग म प प ग म नीध़ नी नी सां ऽ रें सां नी सां गं गं
पि या मि ल न की बा रि रे अ रि ये . री स . खी ज त
२ + ७

गं रें सां रें | सां नी सां ऽ रें नी सां ध़ नी ध़ प ध़ म ग
न दे हो ब | ता मै तो . री ब लि हा री वा . री मो हे
१ २

पिया मिलनकी

८ ध़ ध़ प प ध़ ध़ प प ध़ ध़ प म मप म म म प म ग म
पि . या . मि ल न की बा . री . रे अ रि ये री स . खी
२ + ७

ग ग | म ग ऽ रे॒ रे॒ सा सा रे॒ ग म प ग म नी॒ध॒ ध॒ प म प
ज त | न दे हो ब ता मैं . तो . री ब लि हा री वा . री
१ ३ +

म ग म ध॒ प ध॒ प ध॒ प म | ध॒ म प
मो हे पि या मि ल न की बा . | री . .
७ १

९ रे॒ सा म ग प म ध॒ प नी ध॒ सां नी रें॒ सां मं गं | पं गं गं मं
पि . या . मि . ल . न . की . बा . री . | रे अ रि ये
+ ७ १

पं मं गं मं गं गं मं रें॒ सां रें॒ सां रें॒ रें॒ सां नी सां नी ध॒ नी ध॒
री स . खी ज त न दे हो ब ता मैं . तो . री ब . लि हा
३ + ७

प ध॒ प म प म ग | म ध॒ प ध॒ प ध॒ प म प म ग म ध॒ प
. री वा . री मो हे | पि या मि ल न की बा . री मो हे पि या मि
१ ३

ध॒ प ध॒ प म प म ग म ध॒ प ध॒ प ध॒ प म | ध॒ म प
ल न की बा . री मो हे पि या मि ल न की बा . | री . .
+ ७ १

१० पं पं मं गं रें॒ सां नी सां गं गं रें॒ सां सां नी नी सां रें॒ सां नी
पि . या . मि ल न की बा . री . रे अ रि ये री स .
१ ३ +

सां नी॒ध॒ प म प म प म म | नी॒ध॒ ध॒ सां ऽ सां सां रें॒ गं गं रें॒
खी ज त न दे हो ब ता मैं | तो री ब ली हा . . . री
७ १ ३

सां नी धृ प म ग पिया मिलनकी

. . वा रीमो हे

११ रे रे सा म म ग ध ध प सां सां ध रें रें सां सां मं गं पं गं

पि . या मि . ल न . की वा . री रे . अ रि ये . रि स

१ ३ +

ऽ मं मं मं मं रें सां रें | सां रें रें सां नि सां सां नि सां नि

खि ज त न दे हो ब | ता मै . तो . री ब . ली हा

० १ २

ध ध प म प म ग म ध प ध प ध प म | ध म प

. री वा . री मो हे पि या मि ल न की बा . | री . .

+ ० १

१२ ' रे म म म म प म | प ध प ध सां सां रें रें सां गं मं गं

पि या . मि ल . न | की . वा री . रे अ . री ये . री

० १ २

पं पं पं मं मं गं रें गं रें रें रें सां | ध नी ध प ध प म प म

स . खी ज . त न . दे हो . ब | ता . मै तो . रे ब . ली

+ ० १ २

ग म ग रे ग रे सा सा सा ध प ध प ध प | ध म प

हा . री वा . री मो हे पि या मि ल न की वा | री . .

+ ० १

# तानें

१३ सा रे॒ ग ग रे॒ सा सा पिया मिलन

आ . . . . . . .

२

१४ नि॑ सा ग म प ऽ म म रे॒ सा सा पिया मिलन

आ . . . . . . . . . . .

२

१५ नि॑ सा ग म प ध॒ ध॒ प प म म रे॒ सा सा ऽ पिया मिलन

आ . . . . . . . . . . . . . .

१ २

१६ नि॑ सा ग म प ध॒ नी नी ध॒ प म ग रे॒ सा सा पिया मिलन

आ . . . . . . . . . . . . . . .

१ २

१७ नि॑ सा ग म | प ध॒ नी सां रें॒ रें॒ सां नी ध॒ प म ग रे॒ सा सा

आ . . . | . . . . . . . . . . . . . . .

१ २

पिया मिलन

१८ नि॑ सा ग म प ध॒ नी सां | सां रें॒ गं गं रें॒ सां नि ध॒ प म ग

आ . . . . . . . | . . . . . . . . . . .

७ १ २

रे॒ सा सा ऽ पिया मिलन

. . .

१९ ’निं सा ग म प धु नी सां नि सां | गं मं पं पं मं गं रें सां
आ . . . . . . . . . . | . . . . . . . . .
७ १

नि धु प म ग रे सा सा पिया मिलन
. . . . . . . .
३

२० निं सा ग म | प प म ग रे ग म प प ग म प म म रे सा सा
आ . . . | . . . . . . . . . . . . . . . . .
१ ३

पिया मिलन

२१ निं सा ग म प धु नि नि धु प म ग म प धु प म ग म प प |
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . |
+ ७

म ग रे ग म प प ग म प म म रे सा सा ऽ पिया मिलन
. . . . . . . . . . . . . . . .
१ ३

२२ निं सा ग म प धु नि सां रें रें सां नि धु प म ग म प धु नी
आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
१ ३ +

नी धु प म ग म प धु प म ग म प प | म ग रे ग म प प
. . . . . . . . . . . . . . | . . . . . . .
७ १

ग म प म म रे सा सा ऽ पिया मिलन

३

२३ निं सा ग म प धृ नी सां सां रें गं गं रें सां नि धृ | प म ग
आ
\+ ७ १

म प धृ नी सां रें रें सां नि धृ प म ग म प धृ नी नी धृ प

३ +

म ग म प धृ प म ग म प प | म ग रे ग म प प ग म प म

७ १ ३

म रे सा सा ऽ पिया मिलन

२४ निं सा ग म प धृ नी सां नि सां गं मं पं पं मं गं रें सां सां
आ
३ + ७

रें गं गं रें सां | रें सां नि धृ प म ग म प धृ नि सां रें सां

१ ३

सां रें सां सां रें सां नि धृ प म ग म प धृ नि सां रें सां |

\+ ७

सां रें सां सां रें सां नि ध् प म ग म प ध् नी नी ध् प म ग

. . . . . . . . . . . . . . . . . . . .

१ ३ +

म प ध् प म ग म प प म ग रे ग | म प प ग म प म म प

. . . . . . . . . . . . . | . . . . . . . . .

० १

म म प म म रे सा सा पिया मिलन

. . . . . . . .

३

२५ सां रें सां सां रें सां सां रें सां सां रें सां नि ध् प म ग म

आ . . . . . . . . . . . . . . . . .

३ + ०

प ध् नी सां रें सां | सां रें सां सां रें सां नी ध् प म ग म

. . . . . . | . . . . . . . . . . . .

१ ३

प ध् नी सां रें सां नि ध् प म ग म प ध् नी नी ध् प म ग म |

. . . . . . . . . . . . . . . . . . . . |

+ ०

प ध् प म ग म प प म ग रे सा म ग म ध् प ध्

. . . . . . . . . . . . मो हे पि या मि ल

१ ३ +

२६ नि सां गं मं पं पं मं गं रें सां सां रें गं गं रें सां | नि सां रें

पि . . . . . या . मि . ल . . . न . | की . .

+ ० १

सां नि सां नि ध़ नी ध़ प ध़ प म प म ग म ग रे़ ग रे़ सा

वा . . री . . रे . . अ . . री . . ये . . री .

३ +

रे़ सा सा | प प म ग रे़ सा सा नी नी ध़ प म ग रे़ सा

. स खी | ज . त . न . . दे . हो . ब . ता .

० १ ३

सां रें सां नि ध़ प म ग रे़ सा ऽ गं गं रें सां | नि सां गं मं

मै . तो . री . . . . . ब . ली . | हा . . .

+ ० १

पं पं पं मं मं रें सां नि ध़ प म ऽ म ग म ध़ प ध़ प ध़

. . री . . वा . . री . . मो हे पि या मि ल न की

३ + ०

प म | ध़ म प

बा . | री . .

१

२७ ध़ ध़ प म प ध़ ध़ प म ग म प ध़ प म प ध़ ध़ प म ग म

आ . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .

३ +

प ध़ प म ग म प प | म ग रे़ ग म प प ग म प म म

. . . . . . . . | . . . . . . . . . . . .

० १ ३

रे़ सा सा ऽ पिया मिलन

. . .

२८ प ध़ नी नी ध़ नी नी ध़ प म ग म प ध़ नी नी | ध़ नी नी
आ . . . . . . . . . . . . . . . | . . .
\+ ७ १

ध़ प म ग म प ध़ नी नी ध़ प म ग म प ध़ प म ग म प प
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
३ +

म ग रे ग म प प ग म | प म म प म म प म म रे
. . . . . . . . . | . . . . . . . . . .
७ १ ३

सा सा म ग पिया मिलन
. . मो हे



# राग–तोडी

इस रागमें ऋषभ, गांधार, धैवत कोमल तथा मध्यम तीव्र और सब स्वर शुद्ध लगते हैं। आरोहमें पंचम वर्जित है।

जाति—षाडव संपूर्ण वादी—धैवत संवादी—गांधार

समय—प्रातःकाल का दुसरा प्रहर

राग का मुख्य अंग—ध़् नि रे़् ग़्, म॑ रे़्, ग़् रे़् सा

आरोह—नि रे़् ग़् म॑ ध़् नि सां

अवरोह—सां नि ध़् प म॑ ग़्, म॑ रे़् ग़् रे़् सा

विशेष—तोडी राग में गांधार अतिकोमल अर्थात कोमल से भी कुछ उतरा हुवा लगता है। यह राग मुलतानी से बहुत कुछ मिलता है। मुलतानी से बचाने के लिये इसमें " निं सा ग़् म॑ प " ऐसा आरोह कभी नही किया जाता है। तोडी में गांधार स्वर बिना किसी दूसरे स्वर की छाया लिये स्वतंत्र रूपसे आता है। मध्यम की भास के साथ गांधार लगाने से मुलतानी राग की छाया आती है। आलाप की समाप्ति पर " रे़् ग़् रे़् सा " और तान के अन्त में " रे़् ग़् ग़् रे़् सा " यह स्वर बार बार लेनेसे यह राग बहुत स्पष्ट होता है। तोडी में पंचम का प्रयोग बहुत कम करना चाहिये।

तोडी रागको " मियां की तोडी " कहने का भी प्रचार है। यह राग बहुत कठिन होते हुवे भी अत्यंत मधुर है। तोडी भक्तिरस के लिये बहुत उपयुक्त है।

राग–तोडी ( ख्याल ) ताल–झुमरा

सब निस बर जोरी करत रहत नित बोली ठोली प्यारे अपने गामे ॥ अं० ॥ मेरे तो जियामे सी आवत सोई करे हो सदारंग तबही हमारो नाम ॥ १ ॥

| निंधं़् | नीं | सा | रे़् | \| | रे़् | निं | निं | ऽ | धं़् | ऽ | पं | पं | ऽ | ऽ | पंधं़् | ऽ | निंधं़् | सा | सा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | ब | नि | स | \| | ब | . | . | . | र | . | | | | . | | | जो | री | क |
| | | | | | १ | | | | ४ | | | | | | | | + | | |

सा सा सा सा सा नीं सा ऽ सा रे रे रे ऽ | ग ग रे रे सा निं सा
र त र ह त . . नि त . . | बो . . . . . .
११ १

सा नीं सा रे रे ग ऽ ग रे ग ग रे रे नीं धं नीं सा रे रे नीं नीं धं |
ली ठो ली . . . . प्या . . . . . . . रे . |
४ + ११

निं नीं ऽ मं धं ऽ पं पं ध ध म म ग ग रे रे सा ऽ निं रे सा ग |
. . . . . अ प . ने . . . . . . |
१ ४ + ११

म म ग ऽ म म ग ग रे रे नि नीं धं निं नीं मं धं नीं सा सा निं सा ऽ
. . गा . . . . . . . . . . . मे . .
१ ४ + ११

धं निं सा रे | रे नीं नीं ऽ धं ऽ पं पं ऽ ऽ पं धं ऽ
स ब नि स | ब . . . र . .
१ ४

|| अंतरा ||

सा ध ध ध ध नी ध प नी ध | नी ध प म प ऽ प प प ध प म
मे . रे तो जि या मे सी आ | व त . . . . सो ई क रे . हो
+ ११ १ ४

ग प प म ग रे रे रे ग रे सा सा रे रे सा निं सा रे | ग म ग
. स . दा . रं . . . . ग त ब ही . ह मा . | रो . .
+ ११ १

म म ग ग रे रे नि नीं ध नीं नीं मं धं नीं सा सा नि सा ऽ
ना . . . . . . . . . . . . म . .
४ + ११

## आलाप

१ रे नीं रे सा ग ऽ म म रे ग रे सा नि सा ऽ धं नि सा रे
आ . . . . . . . . . . . स ब नि स
४ + ११

रे नि नि ऽ
ब . .
१

२ रे नि रे सा ग ऽ रे ग ग म ऽ | ग ऽ प म प ऽ म ग म म
आ . . . . . . | . . . . . . .
+ ११ १ ४ +

रे ग रे सा नि सा ऽ सबनिस
. . . . . . .
११

३ रे नि रे सा ग ऽ रे ग ग म ऽ | ग ऽ म प प ध ऽ ध म म
आ . . . . . . | . . . . . . . .
+ ११ १ ४

ग म म रे ग रे सा नि सा ऽ सबनिस
. . . . . . . . . .
+ ११

४ ^रें^नि ^रे^सा ग् ऽ रे् ग् ग् म ऽ ग् ऽ म प प ध् ऽ ऽ म

आ

१ ४ + ११

ध् नी नी ध् ऽ प ^म^प प ध् ऽ ध् म म ग् म म रे् ग् रे्

१ ४ +

सा निं सा ऽ सबनिस

११

५ निं रे् ग् म ध् नी नी ध् नि सां ऽ ऽ सां ध् म म रे् ग् रे्

आ

४ +

सा निं सा ऽ सबनिस

११

६ निं रे् ग् म ध् नि ऽ ध् रें् नि ध् म ग् ऽ रे् ऽ सा निं सा ऽ

आ

४ + ११

सबनिस

७ निं रे् ग् म ध् नि नि रें् गं् रें् नि ध् म ग् रे् ऽ ऽ सा ^निं^सा

आ

४ + ११

सबनिस

